# वेदकी पहेली ।

(१)

( ले०- श्री० पं० जयदेवशर्माजी विद्यालंकार, मीमांसातीर्थ, अजमेर )

वेदके मंत्रोंमें संस्कृतकी जटिल भाषाका प्रयोग तो कहीं भी नहीं है । दो शब्दों के समास भी बहुत कम हैं तो भी वेदकी भाषा अपने भीतर छूपे भावों और पारिभाषिक प्रयोगोंसे इतनी गहरी है कि, उसका तुरन्त सरल, सीधा, सत्य तथा ज्ञानसे भरा अर्थ निकल आना बडा कठीन है। इसी रहस्यको न समझकर वेदके सम्बधमें नाना जमानोंके लोगोंके नाना प्रकारके विचार हैं । उन वेदमन्त्रोंके सरल सूधे प्रचलित संस्कृत के अनुसार अर्थ कर लेनेपर बृहस्पतिके अनुयायी चार्वाकोंने वेदके सम्बन्धमें स्पष्ट कह दिया कि,

त्रयो वेदस्य कर्तारो भण्डधूर्तनिशाचराः ।

वेदके तीनही कर्ता हैं भण्ड,धूर्त और निशाचर । क्यों कि उन लोगोंने वेदके गहरे अर्थोंमें जानेका यत्न ही नहीं किया था । इसी प्रकार वर्तमानके योरोपके विद्वान् ग्रीफिथ, विटनी, मैक्समूलर आदिने भी वेदके प्रसिद्ध रूढ अर्थोंकोही लेनेका हठ किया है इसलिये वेभी वेदोंको सतत महत्व देनेको उत्सुक नहीं हैं । परन्तु प्राचीन विद्वान् यास्क तथा कुमारिल [illegible] वेदके आख्यात अर्थात् धातुज अर्थ और नैरुक्तिक अर्थोंको लेनेका बडा आग्रह किया है । उनहीकी शैलीसे महर्षि दयानन्दने वेदके गहरे छिपे तत्वों को स्थान स्थान पर खोलकर वेदका अपूर्व महत्व दर्शाया है । कर्मकाण्डको तथा ऐतिह्यको मुख्य मानकर चलनेवाले विद्वान् सायण, महीधर और उव्वट आदि यद्यपि यास्काचार्य आदि को बडा पूजनीय मानते थे और स्थान स्थानपर उन्होंने भी बडा चमत्कारिक वेदज्ञान प्रकट किया है। परन्तु उनपर कर्मकाण्डकी जकड इतनी प्रबल थी कि वे उसको स्पष्टतया न तोड सके और सहस्रों स्थानों पर अपने अन्धविश्वासोंको ही वेदमेंसे खेंचने और ताननेका यत्न करने लगे । अधिकतः उन्होंने कर्मकाण्डके देववाद और यज्ञाग्नि और यज्ञोचित सामग्री परकही वेदार्थ करनेका यत्न किया है ।

हमें उन सबसे इस स्थानपर कुछ नहीं लेना। हम अपनी इस लेखमालामें वेदमन्त्रोंको पहेली रूपमें प्रथम प्रस्तुत करेंगे। अर्थात् उसका जो लौकिक संस्कृतकी शैली अर्थात् रूढिके अनुसार जो अर्थ होता है उसको ही प्रथम करेंगे । वह अर्थ अवश्य कुछ हास्यजनक, कुछ मुर्खतापूर्ण, कुछ बेमतलब तथा कुछ समस्यापूर्ण होगा । इसी कारण हम उसको वेदकी पहेलीके नामसे पुकारेंगे। फिर उस पहेली को सुलझानेका यत्न किया जायेगा । वेदमन्त्र के एक एक शब्दपर विचार किया जायेगा और जितने भी पक्ष ज्ञानप्रकाश के लिये उठाये जा सकेंगे उठाए जायेंगे । और इस प्रकार वेदकी सब समस्याओंको सुलझाकर रखनेका यत्न करेंगे ।

हम इस कार्य में विद्वान् पाठकोंका सहयोग चाहते हैं । । हमारे लेखको पढकर जिन महानुभावोंको जो कुछ विशेष जिज्ञासा हो वह अवश्य विना संकोचके, किसी प्रकारकी अशिष्टताको विचार या कार्य में न लाकर केवल जिज्ञासा या अधिक कुछ चमत्कार बतलानेकी इच्छासे जो कुछभी अनुकूल या प्रतिकूल अपने विचार हों अवश्य लिखें । और वैदिकधर्मके संपादक महोदयके पास भेज दें। वे मेरे पास भेज देंगे और उनका यथोचित विचार करके पुनः संकलन और समाधान किया जाया करेगा ।

अब हम अपने प्रस्तुत कार्यको आरंभ करते हैं ।

वैदिक पहेली ( १ म )

पितुः प्रत्नस्य जन्मना वदामसि
सोमस्य जिव्हा प्र जिगाति चक्षसा ।
यदीमिन्द्रं शम्यृक्वाण आशता-
दिन्नामानि यज्ञियानि दधिरे ॥
ऋ० अष्ट०१, अ०६, व०१३, मं०५॥
मं० १ सू० ८७ मं० ५

( १ ) ( प्रतीयमान अर्थ ) - ( जन्मना प्रत्नस्य पितुः वदामसि ) जन्मसे पुराने पिता का हम कहते हैं ( सोमस्य जिह्वा चक्षसा प्रजिगाति ) सोमकी जीभ आंख द्वारा कहती है । ( शमि यत् ईम् इन्द्रं ऋक्वाणः आशत ) जब इस इन्द्रको कर्ममें ऋचावाले खा जाते हैं ( आत् इत् यज्ञियानि नामानि दधिरे ) तभी वे यज्ञके नामों को धारण कर लेते हैं । इसमें हास्यजनक यही अर्थ है—( १ ) सोमकी जीभ आंखसे बोले ( २ ) क्या कभी आंख बोलती है । इन्द्र वृषभ को कहते हैं । फलतः ऋचावाले विद्वान् बैलको खाकर यज्ञयोग्य नामको धरते हैं। यह अर्थ घोर पामरताका निकल आता है । चार्वाक नास्तिक लोगोंने ऐसेही नासमझीके अर्थोंको करके वेदका परित्याग कर दिया । यह मन्त्रका अविद्यापरक अर्थ है । इस मन्त्रमें पुराना पिता कौन है? सोमकी जीभ क्या है? वह आंखसे या आंखद्वारा क्या कहती है ? भला आंखसे भी कुछ कहा जाता है? कर्म या यज्ञकर्ममें ऋचावाले स्तोता लोग इन्द्रको खा जावें, तब यज्ञयोग्य नाम पावें यह कैसी बात है । इसका क्या अभिप्राय है? 'यज्ञिक' नामका क्या तात्पर्य है? वे इन्द्रको कैसे खा जावें । ये सभी रहस्य ही रहस्य भरे हैं । और सुसंगत अर्थ रूढ शब्दार्थोंसे प्राप्त नहीं होता अतः अब और गहरे जाना चाहिये । और देखना चाहिये कि विद्वानोंने इस पहेली को किस प्रकार सुलझानेका यत्न किया है । और वे कहांतक सफल हुए हैं । प्रथम हम सायण आचार्यको ही लेते हैं ।

( २ ) श्री सायण के मतसे यह मन्त्र रहूगणके पुत्र गोतम ऋषिका दृष्ट है । अतः ऋषि कहता है कि-हमारे पुराने पिता रहूगणके पाससे हमारा जन्म हुआ, अर्थात् हमारे पिताने हमें उपदेश किया । इस लिये हम अगला वृत्तान्त कहते हैं अर्थात्- ( सोमस्य ) सोम द्रव्य की ( चक्षसा ) प्रकाशमान आहुतिके सहित ( जिह्वा प्र जिगाति ) जिह्वा अर्थात् स्तुतिरूप वाणी मरुद्गणको प्राप्त होती है । अर्थात् यज्ञोंमें सोमकी आहुति और मरुत् देवोंकी स्तुति की जाती है ( यत् ) जिससे ( ईम् इन्द्रं ) इस इन्द्रको ( शमि ) वृत्रवध आदिके कर्म में ( ऋक्वाणः ) 'प्रहर भगवः, जहि, वीरयस्व' इत्यादिरूप स्तुतिसे युक्त होकर प्राप्त होते हैं, अर्थात् वे उसको नहीं छोडते । ( आत् इत् ) इन्द्र को प्राप्त होते ही वे ( यज्ञियानि ) यज्ञके योग्य ईदृक्, अन्यादृक् आदि नामोंको इन्द्रसे प्राप्त करके धारण करते हैं ।

आचार्य सायणका अभिप्राय पढकर शब्दार्थ और योजना स्पष्ट हो जाती है । परन्तु कुछ और भी बातें जटिल रूपसे आखडी होती हैं । जैसे कि मरुद्गण कोई देव हैं इन्द्रभी देव है । सोमाहुति होनेपर मरुत् देवोंकी स्तुति होती है । स्तुतिकर्ता लोग ' भगवान् प्रहार करो, मारो, वीरता दिखाओ' इस प्रकार इन्द्रकी स्तुति करते हैं और मरुद्गण ईदृक्, अन्यादृक् आदि नामोंको धारते हैं । पर यह क्या बात हुई? इसका कुछभी स्पष्टीकरण नहीं होता । यज्ञ में मरुद्गण को सोमाहुति कैसे प्राप्त होती है । 'चक्षसा' का अर्थ प्रकाशमान आहुति यह यज्ञपरक खेंचा हुआ अर्थ प्रतीत होता है । सोम शब्द केवल सोमरसमें रूढ है । वह स्तुतिको कैसे प्राप्त करता है । ' शमिसे ' वृत्र आदिका वध लेनेमें भव यज्ञमें कोई इस प्रकार के वृत्रादि वधका प्रसंग नहीं दीखता । इत्यादि ।

( ३ ) महर्षि दयानन्दने ऐश्वर्यवान् होनेसे 'इन्द्र' शब्दसे अग्नि, बिजुलीका ग्रहण किया है । ( ऋक्वाणः ) उत्तम स्तुतिकर्ता हम लोग ( प्रत्नस्य पितुः ) पुरातन अनादि परमेश्वर की व्यवस्थासे कर्मानुसार प्राप्त मनुष्यादि देहधारण रूप ( जन्मना ) जन्म लेकर ( सोमस्य चक्षसा ) उत्पन्न संसार के दर्शनसे ( यज्ञियानि नामानि वदामसि ) शिल्प आदि यज्ञ योग्य ( नामानि ) जलोंको हम उपदेश करें ( यत् ईम् इन्द्रं जिव्हा प्रजिगाति ) जिस अग्नि बिजुलीको जिह्वा प्रशंसा करती है । उन नामोंको तुम ( आशत ) प्राप्त करो और ( दधिरे ) धारण करो । उनका सरल अभिप्राय यह है कि मनुष्य जन्म प्राप्त करके संसारके पदार्थोंका विज्ञान प्राप्त करें अग्नि बिजुलीका ज्ञान प्राप्त करें । शिल्पोपयोगी जलोंका अन्योंको उपदेश करें ।

(४) जरा और गहरी दृष्टिसे इस मन्त्रके अन्य पक्षोंपर भी विचार करना उचित है। क्यों कि वैदिक सत्य सार्वत्रिक और सार्वकालिक है। शब्दों के प्रयोगोंपर भी कुछ विशेष विचार करना आवश्यक है।

(१) (जन्मना) आर्य दार्शनिकोंने औत्पत्तिक शब्दको नित्यके अर्थोंमें प्रयोग किया है। नित्य अर्थात् सहज, स्वाभाविक; 'प्रत्न पिता' पुरातन पुराण पुरुष, पालक परमेश्वर ही निःसंदेह है। तब योजना इस प्रकार है। (प्रत्नस्य पितुः जन्मना वदामसि) हम अनादिसिद्ध परमेश्वरकी स्वभावतः स्तुति करें। वह हमारा पिता है हम उसके पुत्र हैं। हमारा उसका औत्पत्तिक संबंध है। जैसे पुत्र पिता का भक्त और उसके गुणोंका स्मरण करता है उसी प्रकार हमभी उस अनादिसिद्ध, सबके पालक परमेश्वर पिताकी इसलिये स्तुति करें क्यों कि हमें उसीने जन्म दिया। हमें उसीने प्रकट किया है।

अब प्रश्न यह है कि हम तो उत्पन्न होतेही पशु या कीटके समान ज्ञानरहित हैं, तो उसकी स्तुति कैसे करें? हममें स्तुति करनेकी योग्यता कहांसे आयी? उसका वेद स्वयं उत्तर देता है कि- (सोमस्य चक्षसा जिह्वा प्रजिगाति) परमेश्वर सबका उत्पादक होनेसे सोम सबका प्रेरक है। उसके (चक्षसा) साक्षात् दर्शन या उत्तम उपदेशसे ज्ञानवाली होकर (जिह्वा) वाणी (प्र जिगाति) उत्तमसे उत्तम वचन बोलती है।

उत्पन्न हुआ संसार भी "सोम" है उसके (चक्षसा) दर्शन करके वाणी उसके ज्ञानका कथन करती है।

(५) मन और इन्द्रियोंको प्रेरनेवाला आत्मा सोम है। उसके (चक्षसा) दर्शनद्वारा (जिह्वा) वाणी उत्तम ज्ञान कहती है। अर्थात् आत्मा जिस पदार्थको साक्षात्कर लेता है उसीको वह वाणीद्वारा कहती है। पांचों ज्ञानेन्द्रिय ७ छिद्रोंमें सात ऋषिरूपसे विराजते हैं वे बाह्यविषयोंका दर्शन करनेसे ऋषि हैं। आठवी वाणी उनके ज्ञानका प्रवचन करती है। 'तस्यासत ऋषयः सप्त तीरे वागष्टमी ब्रह्मणा संविदाना।' (बृहदारण्यक उप० २।२।३)

वाणी न केवल बाह्य संसारको देखकर उसका वर्णन करती है प्रत्युत भीतरी आत्माके विषयक सुख दुःखों तथा अन्यान्य आत्मिक भावसंवेदनाओंका भी वर्णन करती है। आभ्यन्तर परम सुख का साक्षात्कार होनेपर तो जिह्वा कभी रुक ही नहीं सकती। यह जीवमात्रका स्वभाव है कि किसी भी वेदना की तीव्रता होजानेपर वह वाणी के मार्ग से बाहर हो जाती है। दुःखकी तीव्रतामें आहें और चीखें निकलती हैं, सुखकी तीव्रतामें स्तुति और साधुवाद बाहर आते हैं, प्रेमकी तीव्रतामें कूजन होता है, क्रोधकी तीव्रतामें कठोर शब्द बाहर आते हैं। विस्मयकी तीव्रतामें अट्टहास होता है। फलतः सभी संवेदन वाणीद्वारा आपसे आप बाहर होते हैं। इन सबको प्रेरणा करनेवाला 'सोम' आत्मा है। उसमें नवोंके नवों रस एकाकार होकर परम रस रूपमें विराजते हैं वह स्वतः आत्मा है। उन नवों रसोंके स्थायी भाव एक सत्ता होकर परम भावरूप आत्मामें लीन रहते हैं। वह सबका प्रेरक होनेसे और परम आनन्दजनक होनेसे 'सोम' है। उसके साक्षात्कार होनेपर परम रस परम आनन्दकी प्रतीति होती है। वह परम हर्षोत्पादक होनेसे मधु, मद, मत्सर, सोम, इन्द्र आदि नामसे कहा जाता है। इसीलिये वेद कहता है उस (सोमस्य) परम रस स्वरूप हर्षकारी आनन्दघन के (चक्षसा) साक्षात्कार होनेसे (जिह्वा) यह वाणी (प्रजिगाति) अच्छी प्रकार खूब गान करती है। उसके रसमें उन्मत्त होकर हृदयसे कविताएं और वाग्विलास उमडा करते हैं। साधककी इसी दशाका वर्णन श्रीदुर्वासाने किया है।

विद्याः सर्वाः कलयति हृदा व्याकरोति प्रवाचा।
लोकाश्चर्यैर्नवनवपदैरिन्दुबिम्बप्रकाशैः॥

इस दशाको भक्तोंने 'भक्तिका उद्रेक' कहा है। शाक्तोंने इस दशाको मद्यपान से तुलना की है, उपनिषदों में यही सर्वाप्तकामता कही है, योगमें यह समाधिदशा है, गीतामें यह परावरका दर्शन है। कबीरादिने इसे सुरत, नाद आदि नामसे कहा। अस्तु।

( ६ ) अगले मंत्रार्धमें आत्माके नाना नामोंके होनेका कारण बतलाते हैं- ( यत् ईम् इन्द्रं ) जब इस इन्द्र आत्माको ( शमि ) क्रिया कालमें (ऋक्वाणः ) स्तुतिकर्ता जन ( आशत ) प्राप्त करते हैं ( आत् इत् यज्ञियानि नामानि दधिरे ) तब उस आत्माके 'यज्ञिय' नामों को धारण करते हैं।

अपनी शक्ति दूसरेको देना 'यज्ञ' कहाता है। आत्मा जब अपनी शक्ति प्राणोंमें प्रदान करता है तब वह प्राण अपना काम करते हैं। आंख देखती है, नाक सूंघती है, कान सुनता है, त्वचा छूती है, रसना रस लेती है। कार्य व्यवहारों को करता हुआ वह आत्मा कार्यकालमें यज्ञिय नामोंको धरता है अर्थात् वह जिस प्राणको अपनी शक्ति देता है विद्वान् लोग उसीके नामसे आत्माको पुकारते हैं। अर्थात् वे उस के कर्मानुसार नाना नाम धर देते हैं। जैसे- छांदोग्य उपनिषत्‌में लिखा है—

स चाक्षुषः पुरुषो दर्शनाय चक्षुः। अथ यो वेदेदं जिघ्राणीति स आत्मा गन्धाय घ्राणम्। अथ यो वेदेदमभिव्याहराणीति स आत्मा अभिव्याहाराय वाग्। अथ यो वेद इदं शृणवानीति स आत्मा श्रवणाय श्रोत्रम्। अथ यो वेद इदं मन्वानीति स आत्मा मनः। इत्यादि (छान्दोग्य उपनि० प्र० ८ अ० १२।४।५) स हि द्रष्टा स्प्रष्टा श्रोता घ्राता रसयिता मन्ता बोद्धा कर्ता विज्ञानात्मा पुरुषः। (प्रश्न उप० प्र०४।८)

अर्थात् वह चक्षुका स्वामी शक्तिरूप आत्मा देखने के लिये चक्षु, सूंघने के लिये घ्राण, वचन कहनेके लिये वाग्, सुननेके लिये श्रोत्र, मनन करनेके लिये मन हो जाता है। यही उस आत्माके यज्ञिय नाम हैं। जिस जिस अंगमें आत्माने अपनी शक्ति प्रदान की वही अंगवाचक नाम उस आत्माका भी रख दिया जाता है। इस संबंधमें बहुतसे उपनिषद्वाक्य उठाकर रखे जासकते हैं। परंतु पाठकगण इतनेसे ही समझ गये हैं। अतः इतनेपर ही बस करके अब इस मन्त्रके एक और पहलूपर विचार करते हैं।

( ७ ) वेदमें ( ऋक्वाणः ) यह स्तुतिकर्ता जन कौन हैं। स्तुतिकर्ता जन विद्वान् पुरुष हैं। ठीक है, परंतु उनको आत्माकी स्तुतिसे क्या प्रयोजन? हमारी संमतिसे 'ऋक्वाणः' यह भी प्राणगणका वाचक है। अर्थात् प्राणगण आत्माकी शक्तिको प्राप्त करलेनेसे उस आत्माकी स्तुति करते हैं। वे उसकी ऋक् अर्थात् शक्तिका प्रवचन करते हैं। उसी शक्ति की व्याख्या करते हैं। इन्द्रियगण इन्द्र आत्माकी शक्तिको ही दिखलाते और बतलाते हैं। फलतः ये इन्द्रियगण ही वाणीके साथ ऋषिरूप होकर विराजते हैं। वही ऋक्वा हैं। वे जब उस आत्माको ( आशत) प्राप्त करते हैं, उसकी शक्तिका भोग करते है, तो वे अपनेमें दिये 'यज्ञ' अर्थात् आत्माके बलानुरूप ही नाम आत्माको समर्पित करते हैं। आंख आत्मासे दर्शन शक्ति को ग्रहण करती है, दर्शनशक्तिसे ही आत्मा 'चक्षु' कहाता है, इसी प्रकार घ्राण, रसना आदि भी पूर्वोक्त रीतिसे आत्माके कर्मानुसार नाम हैं।

आत्मा अनादि नित्य है। उसके नित्य स्वभाव होनेसे ही उस पुराण पुरुष आत्माके गुणोंका हम प्राणगण वर्णन करते हैं। उस आत्माके दर्शनसे ही जिह्वा उत्तम कहती है। ये प्राणगण ही उसकी अर्चना करते हुए कर्मकाल या संवेदनामें उस आत्माकी शक्तिका भोग करते हैं और आत्माकी दी हुई दर्शनादि शक्तिके अनुसारही आत्माके नाना नाम धरते हैं। यह इस मंत्रका आध्यात्मिक अर्थ हुआ।

( ८ ) अब राष्ट्रमें सबसे प्रत्न ( प्रमुख ) पालक राजा है। वही सबका प्रेरक होनेसे [illegible] है उसके दर्शन या कथन या आज्ञा द्वारा ही जिह्वा वाणी, प्रमुख ब्राह्मण वर्ग उत्तम उत्तम ज्ञानोंका उपदेश करता है। ( ऋक्वाणः ) ऋच् अर्थात् ज्ञानमन्त्रों या व्यवस्था वाणियोंके स्वामी विद्वान् जन कार्यकालमें राजाकी शक्ति को प्राप्त करते हैं, वे उसके दिये अधिकारको भोगते हैं और उसके दिये अधिकारोंके अनुसारही नाना जज् आदि शासकोंके नाम धारण करते हैं। वे सब अधीनस्थ पुरुष भी (जन्मना ) स्वभावतः उस मुख्य पुरुष के ही सामर्थ्यका वर्णन करते हैं।

जहां जहां भी उपजीव्य उपजीवक भावसे वस्तुस्थिति होती वहां ही यह वेदमन्त्र अपना सत्य तत्व वर्णन कर देगा।

(९) सेनापति पक्षमें- प्रेरक होनेसे सेनापति सोम है। वह सब संकटोंको देखकर तब वाणी द्वारा आज्ञा देता है। शत्रु हन्ता होनेसे 'इन्द्र' है। शक्तिमान् आज्ञापालक होनेसे, वाणीके स्वीकर्ता होनेसे अधीन सैनिक 'ऋक्वा' हैं। वे उसके बलका भोग करते हैं। नाना 'संघों,' 'यज्ञों' के अनुसार शतपति दशपति आदि नामों को धारण करते हैं।

सायणने जिन मरुद्गण का वर्णन किया है वे वस्तुतः मारणशील होनेसे और वायुके समान तीव्र प्रचण्ड वेगसे शत्रुरूप वृक्षोंको तोड फोड डालनेसे 'मरुत्' हैं। उनका पति सूर्य के समान तेजस्वी होनेसे इन्द्र, आज्ञापक होनेसे सोम है। प्रेरक सूर्य (चक्षसा) प्रकाशसे जिस प्रकार (जिह्वा) मध्यस्थाना वाग् मेघगर्जना विद्युत् घोर गर्जन करती है उसी प्रकार सेनापतिके दर्शनादिसे आज्ञारूप वाणी या प्रमुख दूत जन उत्तम वचन कहते हैं। अथवा (जिह्वा) आहुति देनेवाली शस्त्रास्त्रोंकी ज्वाला घोर गर्जना करती है। (शमि) शत्रुओंके शमन करनेके युद्धादि कार्यमें उसकी बहादुरीकी दाद देनेवाले या उत्तम मन्त्रणा देनेवाले सेनापति को उसको और अधिक उत्तेजित करते हैं कि मार, काट, चीर हो इत्यादि। और उसके वीरताके द्योतक नाना जंगबहादुर आदि प्रदान करते हैं।

इस प्रकार वेदमंत्रकी समस्याका स्पष्टीकरण हो जाता है। और पहेली भी सुलभ जाती है। और पहले लिखे असंगत अर्थोंका निराकरण होजाता है

---

# एक विचार्य वेदमन्त्र।

(ले० श्री० अ० शं० कोल्हटकर, मेढा)

मुग्धा देवा उत शुनाऽयजन्त
उत गोरंगैः पुरुधाऽयजन्त।
य इमं यज्ञं मनसा चिकेत
प्र णो वोचस्तमिहेह ब्रवः ॥
अथर्व ७।५।५

इस मन्त्रके पूर्वार्धका उत्तानार्थ यही जान पडता है कि '[illegible] देवोंने कुत्तेसे तथा गौके अंगोंसे बहुत प्रकार यजन किया।' अहिंसाको परमधर्म माननेवाले वेदानुयायी सज्जनोंके अंगप्रत्यंग इस अर्थ को पढते ही सहरायेंगे। क्या वेदकालीन देव इतने विमूढ हो जाते थे कि वे हुताशनमें अपवित्र कुत्तेकी तथा पवित्र और अवध्य गौकी आहुति चढा करते थे? और यदि हां तो उनको 'देव' कहनेकी अपेक्षा दुष्ट दानव क्यों न कहें?

मेरी रायमें इस मन्त्रार्धके अर्थपर बहुत विचार होना चाहिये। मेरी अल्प बुद्धिसे मैंभी प्रयत्न करता हूं।

इस सूक्तका ऋषि अथर्वा और देवता आत्मा है। अतः 'देव' 'यज्ञ' आदि शब्दोंका आध्यात्मिक अर्थ लेना उचित है। देव शब्दका 'इन्द्रिय' अर्थ प्रसिद्धही है। और यज्ञ शब्दका अर्थ- (१) परमात्मा (२) जीवात्मा (३) सत्कार+दान+संगतिकरण संदर्भानुसार होगा। इन अर्थोंको लेकर मन्त्र के पूर्वार्ध और उत्तरार्धमें संगतिभी होनी चाहिये। देखियेः-

"(देवाः) इन्द्रियां (मुग्धाः) मूढ होगई। उन्होंने परमात्माका प्रतिनिधी जो जीवात्मा उसको अनासक्त भावसे विषयोंका स्वयं ग्रहण कर दान करना और इस प्रकार उसका विषयोंसे संगतिकरण कर उसका सत्कार करना छोड दिया और स्वयं एक कुत्तेकी (शुना) तरह लंपट होकर अथवा एक निर्बुद्ध (गोः अंगैः) वृषभ के अवयव होनेके समान वह विषयोंका उपभोग करने लगा।" आत्मज्ञानकी प्राप्ति करनेका इच्छुक कोई एक साधक इस प्रकार अपनी इन्द्रियाधीनतापर पछताकर आगे कहता है। "(यः) जिस महापुरुषने आत्माको (मनसा) हृदयसे (चिकेत) जान लिया है वही हमें उसका (ब्रवः) उपदेश करे, जिससे मैं भी इन्द्रियोंको अधीन रखता हुवा सच्चा यज्ञ करके आत्मप्राप्तीको योग्य हो जाऊं।"

# सूर्योपासना ।

( ले० म० राधाकृष्णजी पेशकार, मुरादाबाद )

पाठकगण ! परमात्मा अङ्गी और सूर्य उसका अङ्ग है इस सम्बन्धसे वेदने सूर्यनारायण को चेतन बनाकर इनकी प्रार्थना व उपासना बताई है। इस सिद्धान्त को विस्तार के साथ हम आपके सम्मुख आगे रखेंगे । इससे पहले हम यह दिखाते हैं कि "सूर्याचन्द्रमसौ धाता" इत्यादि मन्त्रों में सूर्यको चन्द्र, पृथिवी, द्यु और अन्तरिक्षादिके साथ देखकर सूर्यको जड कहने का सिद्धांत मान लेना बडी भूल है । दूसरे वेदमन्त्रोंसे सङ्गति न मिला कर किसी एक दो मन्त्रोंसे कोई सिद्धान्त निश्चित नहीं कर लेना चाहिये । इस मन्त्रके विचारके साथ साथ आपको यह स्पष्टतया विदित होगा कि सूर्य की चेतनताके सिद्धान्त का क्या स्वरूप है ।

अब मैं 'सूर्याचन्द्रमसौ धाता' मन्त्रका विचार पाठकों के आगे रखता हूं। [इससे पहले यह सूचना देनी आवश्यक है कि सितम्बरके वैदिकधर्ममें स्वा० विवेकानन्द के स्थानपर स्वा० विशुद्धानन्द, यजु० ४०।११ के स्थानपर ४०।१७का भावार्थ और परमात्मा इन्द्रियग्राह्य नहीं किन्तु इन्द्रियाग्राह्य है और बरा यरास्त की जगह बराह रास्त ऐसा है ।]

पाठको ! 'सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्' अर्थात् धाता ने सूर्य और चन्द्र को पूर्व जैसा (अकल्पयत् क्लृप् 'सामर्थ्ये') समर्थ किया; इसका मिलान मेरे सिद्धान्त से कीजिये ।

मैं यह तो मानताही नहीं कि सूर्यमण्डल सर्वदा अर्थात् प्रलयकाल में भी अपने इस मण्डलस्वरूप में वर्तमान रहता है अतःमुझे इस माननेसे कब अस्वीकृति है कि सूर्यमण्डल का प्रादुर्भाव प्रलयान्त में हुआ करता है । पाठकों को यह ज्ञात है कि मैं सूर्यनारायण अङ्ग की जान परमात्मा अङ्गी है इस लिये सूर्यनारायण ब्रह्मा विष्णु महेश हैं ऐसा वेदका सिद्धान्त मानता हूं यहां फिर यह जताना आवश्यक समझता हूं कि सृष्टि के अन्त में सूर्य की ज्योतिका यह मण्डल नहीं रहता । मुझे वेदका यह कथन अक्षरशः शिरोधार्य है और पृथिव्यादि का धारणादि कार्य जो मण्डलरूपमें एकत्रित ज्योति से हो सकता है वह विना मण्डलरूप में स्थित ज्योति से नहीं हो सकता, अर्थात् वह उस काम के करने में समर्थ नहीं है इसलिये प्रलयान्त में परमात्माने सृष्टि का कार्य चलाने के लिये सूर्य को पूर्व जैसा समर्थ किया अर्थात् धारणादि कार्यों में समर्थ सूर्यमण्डल का जनन किया 'जनी प्रादुर्भावे' ऐसा धात्वर्थ होने से इस सूर्यमण्डल का प्रादुर्भाव किया,या 'कुत आजाता कुत इयं विसृष्टिः' ऋ० १०।१२८।६ अर्थात् कहां से आ+जाता=अच्छे प्रकार प्रादुर्भूत हुई कहां से यह वि+सृष्टिः=विशेष सर्जन हुआ; इस वैदिक प्रयोगसे परमात्मा ने सूर्यमण्डल का सर्जन किया इस कथन में मुझे कोई आपत्ति नहीं, इसको चाहे लोग सूर्यमण्डल का बनना कहें, उत्पन्न होना कहें, रचा जाना कहें, कुछ भी कहें, दिखाना यह है कि सूर्य की पृथिवीमण्डल की भांति जड मान लेने का सिद्धा[illegible]दक नहीं है,क्योंकि उसमें पृथिवी की भांति धातु पहाड पानी वनस्पति पशु पक्षी और मनुष्य इत्यादि नहीं हैं। और लोगों का यह कहना भूल है कि सूर्यमण्डल में ४० हजार मील का गड्ढा पडगया है न यह कहना ठीक है कि जैसे सूर्यमण्डल से दूसरे लोक टिके हैं ऐसे ही दूसरे भूमण्डल आदि के आकर्षण से सूर्य टिका है ।

वेद के कहे हुए सूर्यजनन और सृष्टि जननादि का वह आशय कभी नहीं है जो कि मुसल्मान और ईसाइयों के यहां सूरज पैदा होने या दुनिया पैदा होनेका है, क्यों कि वे तो सिवाय खुदा के दूसरी हस्ती ( अस्तित्व ) ही नहीं मानते उनकी निगाह में सूरज पैदा होने का यह मंशा है कि वह जिस

माद्दह से बना है वह माद्दह सूरज बनसे पहिले किसी हालत में भी मौजूद न था। इस लिये हमें 'सूरज पैदा किया' यह कहते हुए अपने विचार में यह कभी न जमा लेना चाहिये कि वह किसी दशा में उससे पहले था ही नहीं, क्यों कि हम वैदिक धर्मियों के नेत्रोंको वेदने एक आजाता के पर्याय विसृष्टि से ही खोलकर ज्ञान के प्रकाशमें ला रक्खा है अर्थात् वेद कहता है कि मैं जहां किसी वस्तु का सर्जन बताऊं जिसे लोग पैदाइश कहते हैं उस सर्जन का भाव जनन प्रादुर्भाव लेना। आशय यह कि वेदके अनुकूल किसी वस्तु का रचना। या बनना यह तात्पर्य रखता है कि अब उसका प्रादुः ( प्रकट ) भाव है। पहले वह वस्तु 'नेस्त' थी अर्थात् उसका सर्वथा अभाव था सो बात नहीं किन्तु वह इस प्रकट भाव ( प्रादुर्भाव ) में नथी अप्रकट भावमें थी, पहिले इस कार्यरूप में न थी परन्तु कारणरूप में अवश्य ही थी।

उक्त बात के अतिरिक्त इस बात को भी पाठक अपने ध्यान में रखलें कि अपने वैदिक धर्म में हर सृष्टिसे पहले प्रलय और हर प्रलयसे पहिले सृष्टि ऐसा क्रम सदा से चला आरहा है और अब सूर्य के प्रादुर्भावपर विचार करें इस से पहले हम सूर्यके अप्रादुर्भाव अर्थात् अप्रकट भावपर दृष्टि दौडाते हैं कि जब सूर्यकी ज्योति होती तो है परन्तु मण्डलरूप में प्रकट नहीं होती अर्थात् सृष्टिके अन्त समय का जब कि ज्योति मण्डलरूप से हटनेवाली है विचार करेंगे।

मनु भगवान् ने १।५ में प्रलय को तमोभूत अन्धकारमय कहा है, १।७२ में १००० देवयुग की ब्रह्मा की रात्रि ( प्रलयकाल ) बताई है और सृष्टिकाल को ब्रह्मा का दिन कहा है, १।५२, ५३ में यह कहा है कि जब वह देव जागा होता है तब यह जगत् चेष्टा करता है जब वह शान्तात्मा हुआ सोता होता है उस समय सब आंखें मूंदें अर्थात् सोया होता है। 'स्वस्थे तस्मिन् स्वपति' अपने में स्थित उस देव के सोते हुए समय कर्मात्मा शरीरी अपने कर्मों से निवृत्त होते हैं और मनस्तत्त्व ग्लानिको प्राप्त होता है इस प्रकार प्रलय को अन्धकारयुक्त ब्रह्माकी रात्रि कहा गया है जो कि पाठकों को अपने ध्यानमें धरने योग्य है।

मनुमहाराजका यह कथन कैसा वेद के अनुकूल है कि वेदने भी ऋग्वेद के नासदीय सूक्त १०।१२९ के ३ रे मन्त्र में 'तम आसीत् तमसा गूळ्हमग्रे' में प्रलयकालमें प्रकृति को तम ( अन्धकार ) से ढपी हुई कहा है यह अन्धकार अंधेरा ही था [ यह बात न थी कि उस समय सूर्यादि का प्रकाश होता और अज्ञानान्धकार को तम शब्द यहां जताता होता क्यों कि इससे पहले दूसरे मन्त्र में यह कहा है कि 'न राज्या अन्ह आसीत् प्रकेतः'कि रात्रि और दिन का ज्ञान तत्सूचक सूर्य चन्द्रादि चिह्न न थे ]। यजुर्वेद अ०३३ में ३६ वां मन्त्र यह है-

तरणिर्विश्वदर्शतो ज्योतिष्कृदसि सूर्य। विश्वमाभासि रोचनम्॥ इस मन्त्र का सूर्य देवता है। अर्थ स्पष्ट है। इससे अगले 'तत्सूर्यस्य देवत्वं तन्महित्वं मध्या कर्त्तोर्विततं सं जभार। यदेदयुक्त हरितः सधस्थादाद्रात्री वासस्तनुते सिमस्मै॥' में कहा है कि सूर्य का वह देवत्व और महित्व है कि वह कार्य (जगत्) के मध्यमें विस्तृत पदार्थ का संहार करता है जब ही मण्डल से किरणोंको या मंडलस्थले किरणरूप घोडोंको) [अपने अन्दर] जोडता है। अनन्तर रात्रि सबके लिये अन्धकार को फैलाती है अर्थात् सृष्टिके अन्तमें सूर्य नारायण सब पदार्थों का संहार करते हैं और जब 'सह तिष्ठन्त्यंशवो यत्र तत् सधस्थं=जिसमें किरणें साथ स्थित होती हैं वह मण्डल,जैसा कि 'तिर्यग्बिलश्चमस ऊर्ध्वबुध्नो यस्मिन् यशो निहितं विश्वरूपम्। अत्रासत ऋषयः सप्त साकं ये अस्य गोपा महतो बभूवुः॥ अ० १०।८।९ निरुक्तभाष्य है श्री० पं०चन्द्रमणिजी विद्यालंकार ने लिखा है 'अत्र सप्त ऋषः साकम् आसते आदित्यमण्डल में सात किरणें साथ स्थित हैं। उस मण्डलसे किरणों को हटाकर अपने में युक्त करता है अर्थात् जिससे रश्मियें बाहर निकलकर प्रकाश करती थीं उस अपने मण्डल को मण्डलरूप से हटाकर अप्रकटज्योतीरूप में करता है तब सर्वत्र अन्धकार छा जाता है। आज कल भी ज्योति अप्रगट रूपमें भी विद्यमान है परन्तु अन्तर यह है कि उससे जागा हुआ ब्रह्मा काम ले

२

रहा है और प्रलय में ब्रह्मा सोया होता है, सृष्टि का कोई कार्य करना नहीं होता सूर्य अपने मण्डल में नहीं रहता अतः उस समय वह अप्रकट ज्योति मनस्तत्त्व ग्लानि अर्थात् कार्य न करने की अवस्था को प्राप्त होता है। उक्त मनस् से मनस्तत्त्व का ग्रहण न कर पाठक हम प्राणियों के मनका ग्रहण न कर लें क्यों कि वास्तव में यह भी सकारान्त 'मनस्' ऐसा शब्द है इस लिये यह दिखाना आवश्यक है कि सृष्टि के अन्त में ग्लानिको प्राप्त होनेवाला यह मनस् वह तत्त्व है कि जो सृष्टि के आदि में परमात्माके संकल्पसे प्रेरित हुआ सृष्टि को विकृत करता है उससे आकाश उत्पन्न होता है। मनु १। ७५। इसी लिये श्री० स्वा० तुलसीरामजी ने यहां मनस् को मनस्तत्त्व शब्द द्वारा दर्शाया है। कोई महाशय यहाँ यह शङ्का करेंगे कि क्या हम प्राणियों को मन(स्) तत्त्व नहीं है वह क्या आत्मा है? जो उसका यहां ग्रहण न करें वह विचारें कि यह ठीक है कि हमारा मन भी तत्त्व है और वह उसी तत्त्ववाला है कि जो मनस्तत्त्व है, परन्तु यहां हमारे मनोंकाही ग्रहण इसलिये नहीं कि उनसे आकाशतत्त्व उत्पन्न नहीं होता, किन्तु सर्वत्र व्याप्त मनस्तत्त्व की ग्लानिप्राप्ति मानने से यह भी निकल आयगा कि मनस्तत्त्ववाले हमारे मनभी ग्लानिको प्राप्त हो जाते हैं।

अब हम, जिससे आकाश उत्पन्न होता है वह मनस्तत्त्व बिजुली है यह दिखाते हैं।

मानवधर्ममीमांसाभूमिका में श्री० पं० भीमसेन जी ने पृष्ठ ११४ पर लिखा है कि जलते हुए दीपक को एक घडेमें धर कर घडे का मुख बन्द करदिया जावे जिससे उस में किञ्चित् भी वायु न पहुंचे तो उसी क्षणभर में दीपक बुत जायगा, इससे अग्नि का कारण वायु है यह कथन सम्भव है तथा कहीं अग्नि भी वायु का कारण होता है उसमें भेद यह है कि सूक्ष्म बिजुली आदि कारणरूप अग्नि वायु का कारण है और यही कारण अग्नि सब से पहले ( आकाश तत्त्व उत्पन्न होने सेभी पहले ) उत्पन्न होता है। श्री स्वामीजी महाराज ने यजुर्वेद अ० २३ मन्त्र ५४ के भावार्थ में लिखा है कि 'जो अति सूक्ष्म विद्युत् है, सो प्रथम परिणाम महत्तत्वरूप द्वितीय परिणाम और प्रकृति सब का मूल कारण परिणाम से रहित है।' यजु० ३३। ८ के भावार्थ में श्रीस्वामीजी महाराजने लिखा है कि –'जो लोग पृथिवी, जल, वायु और प्रकाश में व्याप्त विद्युद्रूप अग्नि को प्रकट कर यन्त्र और कलादि युक्तिसे चलावें वे किस किस कार्य को न सिद्ध करें।' इस प्रकार पाठकों को निश्चय होगा कि आकाशतत्त्व से भी सूक्ष्म विद्युद्रूप अग्नि का नश्वर महत्तत्व से भी पहले है उसी बिजुली को मनुमहाराज ने मनस् कहकर वर्णित किया है। यह मनस् शब्द मनुमहाराजने वेद से लिया है इसका दूसरा प्रमाण तो हमारे इसी लेख में आपको आगे मिलेगा। यहां यह देखिये कि हम लोग जिसे अपना मनस् या मन कहते हैं वह मनस् सच्चा वैदिक ही है जैसा कि 'तन्मे मनः ( मनस् ) शिवसंकल्पमस्तु' यजुर्वेद में कई बार आया है। वेदोंमें अन्यस्थलों पर भी इसकी मनस् संज्ञा प्रयुक्त की गई है जब जो जगत् में विद्युत् है वही हमारे शरीर में है जैसा कि श्री० पं० श्रीपाद दामोदर सातवळेकर जी ने केन उपनिषद् में तथा अन्यत्र भी लिखा है और यह मिलान किया है कि विद्युत् में तेजस्विता और चञ्चलता है। ये दोनों गुण मन में हैं। जैसे बिजुली स्थिर रहना कठिन है उसी प्रकार मन की स्थिरता सम्पादन करना भी कठिन है। तब बिजुली को मन संज्ञा से पुकारना उचित हो प्रतीत हो रहा है।

इस प्रकार जब बिजली और मन एक पदार्थ ठहरा तो बिजुली के गुणज्ञान में मन का व्याख्यान अवश्य सहायक हो सकता है इसलिये विचारिये कि यज्जाग्रतो ... आदि मन्त्रों में मन को ज्योतिषां ज्योतिरेकम्० यज्ज्योतिरन्तरमृतं प्रजासु० येनेदं भूतं भुवनं भविष्यत् परिगृहीतममृतेन० यदजिरं जविष्ठम् तथा ऋग्वेद ६। ९। ४,५ में इदं ज्योतिरमृतं मर्त्येषु० ध्रुवं ज्योतिर्निहितं दृशये कं मनो जविष्ठं, पतयत्स्वन्तः० कहा है जिसका आशय यह है कि मन ज्योतियों की एक ज्योति है। वह अमर ज्योति प्रजाओं के अन्दर है, वह मन अजर और अति वेगवान् है, मर्त्यों में यह मन अमृत ज्योति है, आनन्ददायक

स्थिर तेज ज्ञान के लिये अन्दर अर्थात् अन्तःकरण में रखा है यही मन दौडने वालों के अन्दर अत्यन्त वेगवान् है इस प्रकार वेदसे मन के अमर ज्योति होने का स्पष्ट निश्चय हो रहा है तभी तो श्रीस्वामीजी महाराज ने ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका के पृष्ठ १९५ मुक्तिविषय में यह प्रश्न उठाकर कि जब मोक्ष में शरीर और इन्द्रियें नहीं रहतीं तब वह जीवात्मा व्यवहार को कैसे जानता और देख सकता ? यह उत्तर दिया है कि 'वह जीव शुद्ध इन्द्रिय और शुद्ध मन से इन आनन्दरूप कामों को देखता और भोगता भया उसमें सदा रमण करता है क्यों कि उसका मन और इन्द्रियां प्रकाशस्वरूप हो जाती हैं'। इस प्रकार जब वेद की सम्मति में मन अमर है जिसे श्रीस्वामीजी ने इस प्रश्नोत्तरद्वारा समझाया है तो वह मनस्तत्त्व बिजली अमर ज्योति न हो यह कब सम्भव ? इसी पुष्टि के लिये हम श्रीस्वामी जी के यजु० २२ । १५, १६ में अमर्त्य अग्नि पद के अर्थ को देते हैं कि कारणरूप अर्थात् परमाणुभाव से विनाश होने ( मृत्यु ) के धर्म से रहित आग। इस प्रकार सिद्ध है कि वेदने बिजुलीरूप अग्नि को अमर कहा है।

पाठक कहेंगे कि यहां तो बिजुली को अमर दिखाते हो और पहले आकाशतत्त्व उत्पन्न होनेसे पहले [illegible] अग्नि बिजुली का उत्पन्न होना कह आये हो यह क्या बात ? पाठक विचारें श्री० पं० भीमसेन जी के यह शब्द मनु के जिन श्लोकों १ । ७४, ७५ के आधार पर हैं वहां वह सृजति, जायते प्रयोग हैं जिनका आशय प्रादुर्भाव करनेका हम पहले ही दिखा चुके हैं। मनस् के सर्जन का यही आशय है कि वह जो ग्लानि अर्थात् कार्य न करने की अवस्था को प्राप्त होगया था उसकी उस अवस्था को दूर कर कार्य करनेमें प्रवृत्त करना।

यह मनस्तत्त्व या बिजुली विशेष चमकने से विद्युत्, वृक्षादि पर गिरनेसे अशनि कहाता है। तपने के कारण इसका नाम तप (+स् ) है। अग्नि नाम तो इसका अनेक स्थलों पर आया ही है। इसके तपने और अग्नि नाम को दिखाने के लिए हम निरुक्तभाष्य षष्ठाध्याय प्रथमपाद के आरम्भ में आशुशुक्षणि शब्द का व्याख्यान श्री० पं० चन्द्रमणि जी वेदालंकार का उद्धृत करते हैं। उन्होंने लिखा है कि आशुशुक्षणिः त्वमग्ने द्युभिः ऋ० २ । १ । १ मन्त्र का देवता अग्नि है, विद्युत् किन पदार्थों से उत्पन्न होती है यह विज्ञान इस मन्त्र में दिया हुआ है ( अग्ने ! त्वं द्युभिः ) हे विद्युत् ! तू सूर्यकिरणों से ( त्वम् अद्भ्यः अश्मनः० जायसे ) तू जल, पत्थर, लकडी और औषधियों से पैदा होती है। [पाठको ! यहां भी जनी-प्रादुर्भावे का ही जायसे प्रयोग है यह आप ध्यानपूर्वक देखें ] ( नृणां नृपते ! त्वं आशुशुक्षणिः) हे मनुष्यों की पालना करनेवाली तू अतिशीघ्र नष्ट करनेवाली तू शीघ्र दीप्ति के साथ जलाकर नष्ट करनेवाली तू शीघ्र दीप्तिसे अनेक लाभ देनेवाली ( शुचिः ) और देदीप्यमान होनेवाली है। आगे उन्होंने लिखा है कि ( १ ) आजकल के वैज्ञानिक Ultra Violet नामी सूर्य किरणों को विद्युन्मय मानते हैं उन्हींके सहारे बिना तार के तार बर्की चलाई गई है। एवं, थर्मोपाइल नामी यन्त्र में सूर्यकिरणों से विद्युत्धारा चलाई जाती है। ( २ ) जलसे बिजुली की उत्पत्ति प्रायः मेघों में देखी ही जाती है। ( ३ ) नैसर्गिक चुम्बक Lode Stoneसे विद्युत् पैदा होती है। ( ४ ) जो ठण्डी न हो ऐसी आबनूस की लकडी तथा सरकण्डे को रगडने से बिजुली उत्पन्न होती है । ( ५ ) और ढाक से उत्पन्न होनेवाली लाख तथा अन्य गूंदों में भी विद्युत् की उपस्थिति है।

पाठको, यह आप जानते ही हैं कि यह विद्वन्मान्य अटल सिद्धान्त है कि जो वस्तु जिसमें नहीं होती वह उसमें से प्रकट भी नहीं हो सकती। इसप्रकार सूर्यकिरणादि में विद्युत् की विद्यमानता ज्ञात हुई अब उसका तपन देखिये—आगे श्री० पण्डितजी ने लिखा है कि अशनिपात से किस तरह प्राणी क्षणभर में ही मृत्यु का ग्रास हो जाता है। यह किसी से छिपा नहीं, विद्युत् की भट्टियों में विद्युत् का प्रकाश ताप में परिवर्तित हो कर जलाने का काम देता है।

पाठको ! इसी मनस्तत्त्व बिजुली रूप अग्नि का पुञ्ज सूर्य है ऐसा हम मानते हैं और इसीलिये

वेदने सूर्यो ज्योतिर्ज्योतिः सूर्यः ऐसा कहा है अर्थात् सूर्य ज्योति है ज्योति सूर्य है अर्थात् ज्योतियों का करनेवाला सूर्य है जैसा कि तरणिर्विश्वदर्शतो मन्त्र में ज्योतिष्कृदसि सूर्य ! = हे सूर्य तुम ज्योतियों के करने वाले हो ऐसा कहा है । यजुर्वेद अ० २२ मन्त्र १८ के श्रीस्वामीजी महाराज के भावार्थ से भी यही निश्चय होता है कि सूर्य बिजली का कार्य है क्यों कि उन्होंने लिखा है कि जो बिजुली सूर्य का कारण न होती तो सूर्य की उत्पत्ति कैसे होती जो सूर्य न हो तो भूगोल की धारण और वर्षा से गो आदि पशुओं का जीवन कैसे हो ? इस प्रकार स्पष्ट है कि सूर्य विद्युत् ज्योति का मण्डल है ।

यह सूर्यमण्डल सृष्टि के सब पदार्थों का संहार करने के पश्चात् मण्डलरूप से हटकर अपने कारण बिजुलीरूप में पहुँच जाता है। प्रलय भर बिजुलीरूप में रहता है । जो बिजुली उस समय कुछ काम न करने के कारण ग्लानि को प्राप्त कही गई है इस चमकते हुए सूर्यमण्डल के उस अवस्था में पहुँच जाने को ही ब्रह्मा की रात्रि कहा है क्यों कि दिन-कर रूप तो रहा ही नहीं तभी तो सर्वत्र तम छागया ।

वही बिजुलीरूप अग्नि मनस्तत्त्व प्रलय के अन्त में किस प्रकार सूर्यरूप में प्रादुर्भूत होता है इसका विचार कीजिये-

मनस्तत्त्व बिजुली परमात्मा का मन है उसमें परमात्मा का संकल्प होता है कि अब प्रलयकालकी समाप्ति हुई अब सृष्टि रचना का काल आया; अतः जगत् का कर्त्ता, धर्त्ता और संहर्त्ता हमारा सूर्यस्व-रूप प्रादुर्भूत होना चाहिये इस संकल्प के होते ही वही बिजुली जो सूर्यमण्डल का अप्रादुर्भाव थी उसका मण्डल हो जाता है अर्थात् सूर्य का जनन होता है ।

इसी बातको वेदने नासदीयसूक्त के उसी तिसरे मन्त्रमें यह दिखाते हुए कि जब पहले प्रलयमें प्रकृति तमसे गूढ=व्यापी हुई थी तब 'तपसः महिना एकम् अजायत' तप के महत्त्वसे एक ( देव ) प्रादुर्भूत हुआ इन शब्दों में व्यक्त किया है । तपसे प्रादुर्भूत होने वाले एकदेव सूर्यनारायण ही हैं तभी तो यह 'देवेभ्य आतपति' यजु० ३१।२० देवों के लिये अच्छे प्रकार तपते हैं यह तप से प्रादुर्भूत हैं इसी लिये इनका नाम तपोजाः है जैसा कि यजुर्वेद अ० ३७ मन्त्र १६-

धर्ता दिवो विभाति तपसस्पृथिव्यां धर्ता देवो देवानाममर्त्यस्तपोजाः । वाचमस्मे नियच्छ देवायुवम् ॥

इस मन्त्रमें सूर्यनारायण को तपोजाः कहा है क्यों कि इस मन्त्र का देवता सूर्य है । इन्हीं सूर्यनारायण के सबसे पहले प्रादुर्भूत होनेका निश्चय इस वेद-मन्त्र से होता है- अजो ह्यग्नेर जनिष्ट शोकात् सो अपश्यज्जनितारमग्रे । तेन देवा देवतामग्रमायँ-स्तेन रोहमायन्नुप मेध्यासः ॥ यजु० १३।५१॥ अर्थात् अग्नि की ( शोकात् ) उष्णता से एक अज देव ( अजनिष्ट ) 'जनी प्रादुर्भावे=प्रकट हो गया। प्रथमतः उसने जनक को देखा उसी से सब देव देवत्व को प्रथम प्राप्त हुए उसी से उच्चता को प्राप्त हुए और पवित्र बने । क्यों कि तपसे प्रादुर्भूत होने वाले सूर्यनारायण को बिजुलीरूप अग्नि की तपन या उष्णतासे प्रकट हुआ यह कहना सर्वथा उचित है । दूसरे यह सूर्यनारायण और देवों से पहले भी प्रकट हुए हैं जैसा कि यजु० ३१।२० में इनके लिये पूर्वो यो देवेभ्यो जातः=अर्थात् जो देवों से पूर्व प्रादुर्भूत हुआ और यो देवानां पुरोहितः=अर्थात् जो देवों का पुरोहित है, ऐसा कहा है यहां उन्हींसे सब देवों को देवत्व प्राप्ति दिखाते हुए उनका देवों से पूर्व प्रादुर्भाव और उनसे देवों की उच्चता व पवित्रता दिखाते हुए पुरोहितपना दिखाया है । वहां ३१।२० मे 'नमो रुचाय ब्राह्मये' कहकर पूर्वोक्त विशेषणों के साथ सूर्यनारायण को ब्रह्मका पुत्र कहते हुए नम-स्कार कराया है। यहां यह कहा है कि उस अग्निकी उष्णता से प्रकट हुए देवने जनक का दर्शन किया । बात एक ही है चाहे ब्रह्म को सूर्यनारायण का जनक कहो चाहे सूर्यनारायण को ब्रह्म शब्द से अपत्यार्थ में इञ् प्रत्यय और टिलोप करके ब्राह्मि कहलो । आशय यह है कि जिस समय सूर्य का प्रादुर्भाव हुआ, दूसरे पदार्थ नहीं बने थे । मनस्तत्त्व परमात्मा

का मन है उस का पुञ्ज सूर्य भी परमात्मा का अङ्ग होने से चेतन है इसीलिये वेद ने इन्हें नमस्कार कराये हैं और इनसे प्रार्थना कराई हैं।

इन्हीं सूर्यनारायण के पहले प्रादुर्भूत होने को अर्थात् बिजुली से बिजुली का मण्डल हो जाने को यह वेदमन्त्र सूचित कर रहा है—हिरण्यगर्भं परममनत्युद्यं जना विदुः। स्कम्भस्तदग्रे प्रासिञ्चद्धिरण्यं लोके अन्तरा॥ अ० १०।७।२८ अर्थात् लोग हिरण्यगर्भ सूर्यनारायण को सर्वोत्कृष्ट और अवर्णनीय जानते हैं। उस हिरण्य=ज्योति को (जो कि सूर्य का गर्भ है जिससे सूर्यमण्डल प्रकट होता है) प्रारम्भ में (भविष्य में बनाये जाने वाले) लोगों के बीचमें स्कम्भ प्रसिञ्चन करता है अर्थात् परमात्मा अपने संकल्प से बिजुली को उसी जगह जहां कि पूर्व सृष्टि में सूर्यमण्डल स्थित था इकट्ठा कर मण्डलरूप दे देता है।

मनु महाराजने सबसे पहिले सूर्यनारायण के प्रादुर्भावको १।५ में प्रलय को तमोभूत दिखाते हुए १।६ में प्रादुरासीत् तमोनुदः कह कर वर्णित किया है क्योंकि तमोनुदः नाम सूर्यनारायण का प्रसिद्ध ही है और प्रलय के उस अन्धेरे को जिससे प्रकृति ढपी हुई थी यही सूर्यनारायण हटा सकते हैं इसीलिये इन का मण्डल देदीप्यमान होते ब्रह्मा के दिन का प्रारम्भ [illegible] है। सूर्यनारायण का ब्रह्मा होना हम पाठकों के आगे आगे रक्खेंगे यहाँ तो केवल यह दिखाया है कि किसी एक दो मन्त्रों से सूर्यनारायण को लोग जड न समझ लें नहीं तो वे बडी ही भूल में पडे रहेंगे। किन्तु सूर्यनारायण परमात्मा के अङ्ग होने से उसकी चेतनता से चेतन हैं और चूंकि परमात्मा कभी अपने अङ्ग में से निकल नहीं जाता जिससे कि सूर्यनारायण फिर जड हो जावें इसलिये सूर्यनारायण सदा चेतन परमेश्वर हैं क्यों कि इनका आत्मा परमात्मा है। जैसे मनुष्य कहने से हमारे शरीर और आत्मा दोनों का ग्रहण होता है वैसे ही परमात्मा सूर्य को परमेश्वर मान सविता पूषा आदि नामों से पुकारा है। आशय यह कि सूर्य का जनक तो परमात्मा है परन्तु विश्व का जनक परमात्मा अपने अङ्गसहित अर्थात् बिजुली और बिजुलीपुञ्ज सूर्य सहित है।

सूर्य का प्रादुर्भाव तो परमात्मा के सङ्कल्प से हो जाता है जैसा कि नासदीयसूक्तके तीसरे मन्त्रमें तप से एक देव सूर्यनारायण का जनन दिखाते हुए ४थे ही मन्त्र में यह दिखाया है कि— कामस्तदग्रे समवर्तताधि मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्। सतो बन्धुमसति निरविन्दन् हृदि प्रतिष्या कवयो मनीषा॥ अथर्ववेद में इस का पूर्वार्ध इस प्रकार आया है— कामस्तदग्रे समवर्तत मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्॥

आशय यह कि प्रारम्भ में काम (इच्छा) हुई जो मन का पहिला वीर्य था अर्थात् प्रथम समय में परमात्मा का मन में संकल्प हुआ। ज्ञानी लोगों ने हृदय में बुद्धि से ढूंढकर जानलिया कि असत् में सत् का भाईपन है बन्धु शब्द का यौगिक अर्थ 'संबन्ध रखने वाला' ऐसा है अर्थात् असत् में सत् का सम्बन्ध है।

अब पाठक विचारपूर्वक मन्त्र के पूर्वार्ध की उत्तरार्ध से सङ्गति करें। उत्तरार्ध का यह कथन कि पूर्वार्ध में उक्त बात होनेपर ज्ञानियों ने असत् में सत् का सम्बन्ध जाना है यह स्पष्ट सूचित करता है कि पूर्वार्ध में जिस मन (स्) का वर्णन है वह परमात्मा से भिन्न वस्तु है। जीवात्मा के मन का यहाँ इस लिये ग्रहण नहीं कि जीवात्माओं के मनों में तो अभी बहुत काल बाद संकल्प उठेंगे जब कि भूमण्डलादि बनाये जाने पर उन्हें शरीर दिये जायेंगे। हाँ, सम्बन्ध दोनों का एकसा है। परमात्मा का अपरिमित मनस्तत्व बिजुली से जैसा सम्बन्ध है वैसा ही आत्मा का छोटे से मन से कि मनस्तत्व परमात्मा से चेतन है, तो हमारा मन आत्मा से चेतन है। मनस्तत्व या हमारा मन असत् है प्राकृतिक है परमात्मा और जीवात्मा हमारे मन का जीवात्मा के साथ कैसा सम्बन्ध है, कि न परमात्मा मनस् से और न जीवात्मा मन से अलग होता है। जब जीव कामना से ऐसा घनिष्ठ सम्बन्ध है तभी तो वह मन उससे चेतन है और ऐसा चेतन है कि येन कर्माण्यपसो० जिससे पुरुषार्थी धीर मनीषी यज्ञादि सत्कर्म और

युद्धादि में कार्य करते हैं, यत्प्रज्ञानमुत० जो प्रज्ञान चिन्तन शक्ति और धैर्य से युक्त है, जिसके विना कोई भी कर्म नहीं किया जाता, येनेदं भूतं० जिस अमर मनने भूत भविष्यत् और वर्तमान सब जाना है, यस्मिन्नृचः साम० जिस मनमें ऋक् साम और यजुः अर्थात् सब वेद स्थित हैं, सब प्रजाओंका चित्त जिस में ओतप्रोत है, जो घोडों को उत्तम सारथि की भांति मनुष्यों को चलाता है।

जब हमारे मनकी जीवात्मा के सम्बन्ध से ऐसी अवस्था है तो मनस्तत्त्व और उस के पुञ्ज सूर्य की परमात्मा अंगी के सम्बन्ध से क्या अवर्णनीय अवस्था होगी इसे पाठक ध्यानपूर्वक विचारें। यही अङ्गाङ्गी सम्बध है जिसे ज्ञानियों को हृदय में बुद्धि से विचारना चाहिये कि जिससे प्राकृतिक भी मन चेतन है और इसी सम्बन्ध से वेद ने सूर्य को परमात्मा से चेतन दिखाया है। विस्तार से तो सूर्यनारायण की चेतनता अगले लेखों में दिखाई जायगी परन्तु यहां दो मन्त्र देते हैं। ऋ० १।४५।२-

श्रुष्टीवानो हि दाशुषे देवा अग्ने विचेतसः। तान् रोहिदश्व गिर्वणस्त्रयस्त्रिंशतमावह॥ अर्थात् हे रोहिदश्व अग्निदेव! दानशीलों की उन्नति करने वाले विशेष ज्ञानी जो देव हैं उन तीन और तीस ( ३३ ) देवों को ( हमारे यज्ञमें ) ले आओ। इस प्रकार जब यज्ञके ३३ देव विशेष ज्ञानी हैं तो भला महादेव सूर्यनारायण परम ज्ञानी न हों यह कब सम्भव? तभी तो वेदने ऋ० ७। ९९। १ में इन के अत्यन्त ज्ञानी होने को इस प्रकार दिखाया है कि-

परो मात्रया तन्वा वृधान न ते महित्वमन्वश्नुवन्ति। उभे ते विद्म रजसी पृथिव्या विष्णो देव त्वं परमस्य वित्से॥

अर्थात् हे बहुत अपरिमित किरणरूप तनु से बढने वाले सूर्य! आपकी महिमा को कोई नहीं व्याप्त कर सकता अर्थात् कोई नहीं जान सकता। हे सूर्य! आपके दोनों लोक पृथिवीसे लेकर अन्तरिक्ष ये जो दोनों लोक हैं उनको हम जानते हैं। हे देव! आपही परम जो अन्य लोक लोकान्तर हैं उन के विषयमें जानते हो॥ [ त्रिदेवनिर्णय पुस्तकमें दिया हुआ श्री० पं० शिवशङ्कर जी काव्यतीर्थ का यह मन्त्रार्थ है ]

जो लोग इस सृष्टिरचनाप्रकरण में परमात्मा के सङ्कल्प से उसके मन बिजुलीको प्रेरित न मान कर परमात्मा की इच्छा का साक्षात् सम्बन्ध कुल प्रकृति से करके तप को परमात्मा का सृष्ट्युत्पत्ति-सम्बन्धी विचार प्रकट करते हैं वे कैसी भूल में हैं इसका विचार हम अग्रिम लेखमें करेंगे।

---

# विश्वास।

( ले०- श्री० लालचंद जी )

जिस समय ' विश्वास ' शब्दपर विचार करते हैं, तो बहुतसे भाव सामने प्रकट होते हैं। एक तो किसी विशेष बात पर श्रद्धा करने को भी विश्वास कहा जा सकता है जैसा कि प्रायः लोग कहते हैं कि अमुक व्यक्तिका अमुक अपने गुरु पर अथवा उन के वचनोंपर विश्वास है, वह विश्वास वास्तवमें अमुक व्यक्ति अथवा अमुक भाव पर श्रद्धाका नाम है। किंतु जब हम यहां विश्वास की महत्ता पर ध्यान देते हैं तो हमारा मंतव्य उस अटल सत्यसे है जो अनादि कालसे अनंतकाल तक एकसा रहता है। परमात्मा है यह सत्य है। परमात्मा अविनाशी है यह भी उसी प्रकार सत्य है। मैं हूं। पहिले भी था और आगे को भी रहूंगा यह भी सत्य है किंतु इस सत्य को जीवन में सार्थक बहुत थोडे मनुष्य करते हैं, यद्यपि मैं शब्द के लिये जो संस्कृत में अहं शब्द है वह यह सत्य प्रकट करनें में अकेला ही पर्याप्त

है कि मैं भी अविनाशी हूं। "मैं वैसा ही अविनाशी हूं जैसा कि परमात्मा अविनाशी है। मैं और परमात्मा अनादि कालसे इकट्ठे रहे हैं और अनंत काल तक इकट्ठे रहेंगे। मुझमें और परमात्मा में जो परस्पर संबंध है उसमें कोई बाधा नहीं पड सकती' यह सत्य एक ऐसी विचित्र शक्ति है कि जब मनुष्य इस सत्य को अनुभव कर लेता है तो फिर वह स्वतंत्र और निर्भय हो जाता है, उस में असीम शक्ति आजाती है,ऐसे व्यक्ति को हम विश्वासी कहेंगे इससे इतर सब लोग अविश्वासी हैं। भगवानमें और अपने में पूर्ण विश्वास होना ही आस्तिक का चिन्ह है। आस्तिक और विश्वासी होना एक ही बात है। वेद में सबसे ऊंची दशा जो वर्णन की गई है वह यही है कि "भगवन्! मुझे शक्ति दो, कि मैं आपको निरंतर देखता हुआ जी सकूं।" ऐसा जीवन विश्वासी का जीवन है, वह अपने भगवान् को देखता हुआ उसकी सत्ता अनुभव करता हुआ जीवनचर्या करता है।

संसार का इतिहास विश्वास की महिमा से पूर्ण है। विश्वासी महापुरुषों ने ही संसारमें नाम छोडा है। विश्वासियों ने ही संसार की काया पालट दी है। विश्वास ही उनकी उन्नति और अमर यशका कारण हुआ है। विश्वास ने बडे बडे वीर, बडे बडे पंडित, बडे बडे धर्मात्मा, बडे बडे भक्त, बडे बडे बना दिये। विश्वासने दुर्बल बलवान् बना दिये, रोगी निरोग कर दिये। विश्वासने संसारमें आश्चर्यजनक कार्य करके दिखला दिये। जो कार्य विश्वासी शान्ति और उत्साह के साथ करता है, अविश्वासी अपने उतावले मन में बिगाड लेता है। विश्वासी स्त्री और पुरुष सदैव हृष्ट पुष्ट दिखाई देते हैं। वे कार्य करने की शक्ति अधिक रखते हैं। उनका जीवन मर्यादायुक्त होता है।

उनकी कार्य की शैली नियमबद्ध होती है। विश्वासी निन्दा नहीं करते, द्वेष नहीं करते, शिकायत नहीं करते, दुखी नहीं रहते, ईर्षा नहीं करते, इसी लिये उनका जीवन मधुमय हुआ करता है। उन में एक प्रकारकी सुगंधि होती है जो संसार में फैलती है। उनमें एक अनुपम आकर्षण शक्ति होती है, जो सुहृदय मनुष्यों को अपनी ओर खेचती है। एक एक विश्वासी पुरुषने संसार में वो काम किये हैं, जिनके लिये सब जगत अब तक मुक्तकंठ से उनका धन्यवाद गा रहा है और प्रलयपर्यन्त गाता रहेगा।

विश्वासी पुरुषों में जहां उत्साह हुआ करता है वहां साथ ही अगाध प्रेम भी स्पष्ट दिखाई देता है। वे पडोसी के दुख से दुखी होते हैं,वे आत्मतुष्टि में ही प्रसन्न नहीं होते, किन्तु दुखका नाश और सुख की वृद्धी ही उनका कर्तव्य हो जाता है। विश्वास ऐसी अनुपम शक्ति है जिससे क्रम संशय सब दूर हो जाते हैं और मनुष्य में विवेक उत्पन्न होता है। प्रेम की धारा निरन्तर विश्वासी हृदय में बहती रहती है और सबके लिये, जिनका उससे संबंध हो, प्रेमामृत सदैव उपस्थित रहता है।

जिसमें विश्वास उत्साह और प्रेम हो संसार में उसे किसीका भय नहीं रहता। विश्वासी सब को प्रेममय देखता है, स्वयं किसी से कपट नहीं करता और यदि कोई धोखा दे भी तो अपने विशाल हृदय के कारण उसे भूला हुआ जानता है और सत् मार्ग पर ले आता है। क्या आपने कभी नहीं अनुभव किया कि जब किसी विश्वासी पुरुष से मिले तो हृदय के विकार सामने आजाते हैं और उत्तम संकल्प प्रकट होने लगते हैं। आत्माकी पुकार जो पहिले सुनाई नहीं देती थी, सुनाई देने लगती है और मन का वेग कुछ शान्तसा हो जाता है। हृदयमें उत्साह की तरंगे उठती हैं, पाप सामने आते हैं और त्याग दिये जाते हैं। नये नये व्रत सूझते हैं और जीवन का सुधार एकाकी ही मन में आता है। यह सब क्यों होता है? इसीलिये कि एक महात्मा की जिनके सत्संग में आप बैठे हैं, शुभ कामना आपके आत्माको विवश करके आपको अपने सुधार के लिये उत्सुक बना रही है।

क्या कभी आपने विचारा कि विश्वासी अपना आत्मिक जीवन जो कि वह सदैव सबको नित्य दान करता है कहां से पाता है? यदि कहीं से उसे जीवन की प्राप्ति न होती हो तो उसका तो कुछ कालमें दिवाला निकल जाय! नहीं, जिस प्रकार

आप उससे मिलकर जीवन सफल करते हैं उसी प्रकार वह नित्य अपना संबंध परमात्मा से बनाए रखता है और नित्य नवजीवन प्राप्त करता है और जो उसके पास आते हैं उनमें जीवन का संचार करता है । ईश्वरभक्त की पहचान यह है कि उसके सत्संग से जीवनप्राप्ति हो और पवित्र भाव उदय हो । ऐसा हो नहीं सकता कि ईश्वरभक्त के सत्संग से साधारण मनुष्य अपना जीवन उन्नत न कर सकें ।

सत्संग के सुख के बराबर संसारभर में कोई सुख नहीं । आप सुख जो इन्द्रियों द्वारा मिलते हैं वे नश्वर हैं किंतु एक विश्वासी ईश्वरभक्त से मिलने में जो आनंद होता है उसे आत्मा अनुभव करता है इसलिये वह चिरस्थायी है । सदैव ही विश्वासी विद्याप्रेमी, उत्साही, संयमी मनुष्यों के साथ बैठक रखनी चाहिये । अविश्वासी, अनिश्चित बुद्धिवाले, हतोत्साह, आलसी लोग न केवल आप डूबते हैं किंतु औरों को भी डुबोते हैं ।

अब देखना है कि विश्वासी पुरुष किस प्रकार परमात्मासे जीवन लाभ करता है ।

एक दिन एक साधारण मनुष्य जिसने कभी परमात्मा की उपासना नहीं की थी और सदैव अपने आपको मन्दभाग्य समझा करता था, अकस्मात् मार्ग के निकट घास पर बैठे हुए कुछ लोग संध्या कर रहे थे, वहीं खडा होगया । उसके मनमें यह विचार था कि परमात्मा उससे क्रुद्ध हैं, वह विरले ही किसी एक को फल देते हैं, क्यों कि परमात्मा जिसे वह दैव वा भाग्य समझा करता था, उसपर क्रूर न होते तो वह भी अन्य भाग्यवान् मनुष्यों जैसा होता । किंतु उसे यह देखने का अवसर न मिला था कि सौभाग्यवान् मनुष्यों का चरित्र कैसा होता है । उसके घर में सदैव कमी रहती थी, क्यों कि उसका मन सदैव कमी का ही विचार करता था । उसके यहां सदैव क्लेश रहा करता था, क्यों कि उसके अपने मनमें प्रेमके लिये स्थान न था, वह जब कभी दोष देता तो औरोंको, कभी उसने आन्तरीक दृष्टि डालकर अपने आपको न देखा था।

अब उसे उपासना में यह शब्द सुनाई दिये कि परमात्मा सत् चित् आनंदस्वरूप हैं,परमात्मा कभी किसी से घृणा नहीं करते; परमात्मा सब के सच्चे सुसुहृद् हैं, परमात्मा पापी के हृदय में भी प्रेम का अंकुर बोकर उसे शुद्ध करते हैं; परमात्माके साथ रहकर कमी नहीं रहती, परमात्मा कहीं दूर नहीं हैं हृदयविहारी हैं, परमात्मा परम कृपालु और दयालु हैं, हमारे परम बंधु हैं इत्यादि ।

इस प्रकार सुनने के साथ उसने देखा कि कई मलीन चित्तवाले मनुष्य भी बैठे हैं, जिनकी आकृति बता रही है कि उन्हें दुख है किंतु कुछ एक मनुष्य बहुत ही संतुष्ट और स्पष्टतया सुखी दिखाई देते हैं, यद्यपि वह जानता था कि वे लोग कोई धनाढ्य नहीं हैं । इस भेदको वह न समझ सका, उपासना होते हुए उसने ध्यान से उपदेश तो सुना किंतु उस के मन पर उसका प्रभाव न हुआ । उसने उपदेश को केवल शुष्क बातें ही समझीं किंतु जो उपासना के पश्चात् वह एक सज्जन से मिला जिनका प्रफुल्ल मुख यह बता रहा था कि उन्हें कहीं बहुत ही सुख प्राप्त हुआ है तो यह न जानकर कि यह मनुष्य धनी न होने पर भी सुखी क्यों हैं, उसने पूछा कि 'महाराज! आपके दर्शन से मेरे हृदय में एक प्रश्न की इच्छा प्रकट हुई है, वह यह, कि आप से मैं धन अधिक करता हूं किंतु कमी देखता हूं पर प्रत्यक्ष में यदि आपके कपडे मेरे से अधिक दाम के नहीं पर आप सुखी दिखाई देते हैं ।'

उसने उत्तरमें कहा, 'भाई! यह सुख आपको भी मिल सकता है, मुझे परमात्मा में विश्वास हैं, मैं उनकी आज्ञानुसार कर्म करता हूं, नित्य उनके सामने अपने आपको भेट करता हूं । भगवान् की कृपा से चहुं ओर मंगल है कुछ कमी नहीं । हमारा गृहस्थ सब सुख से पूर्ण है । सभी निरोगी हैं । घर में आपस में द्वेष नहीं, ईर्षा नहीं, कलह नहीं, शान्ति और उत्साह प्रत्येक व्यक्ति में दिखाई देता है। प्रत्येक अपना कार्य प्रेम से करता है । प्रत्येक भगवान् की उपासना करता है । बालक भी उपासना के

समय भजन कीर्तन में साथ बैठते हैं। भाई! हमारे घर में तो परमात्माकी बहुत कृपा है। मैं तो परम सुखी हूं। मुझे तो अपना गृहस्थ ही स्वर्गधाम है।

आप समझे होंगे कि जो अवस्था उस पथिक की थी वही उन साधारण मनुष्यों की है जिन्हें अभीतक भगवत्भक्तों के सत्संग का सौभाग्य नहीं प्राप्त हुआ। वे यह नहीं जानते कि परमात्मा में और अपने अस्तित्व में विश्वास रखने और आत्मशक्ति को अनुभव करते हुए कर्तव्य पालन करने से हर प्रकार का सुख प्राप्त होता है और दुःख दूर हो जाते हैं। इस प्रकार के जीवन से तो मृत्यु भी दूर रहती है। बुढापे तक अतुल शक्ति बनी रहती है। मुख का तेज कभी मन्द नहीं पडता। सब दुख आलस्य के कारण होते हैं और मोह और आलस्य अज्ञान की परिणामभूत अवस्था है। जब संयम और सद्-व्यवहार द्वारा जीवन पवित्र होता है तो भगवान् की उपासना से अवश्य अंधेरा दूर होता है और भगवान की ज्योति के अन्दर प्रकाशित होने से दुःख नष्ट हो जाता है। दुःख परमात्मा से विमुख अंधकार में रहने की ही अवस्था का नाम है।

परमात्मा सुखरूप हैं। उन में दृढ विश्वास रखने से उन का सहवास प्राप्त होता है और फिर निरन्तर सुख की प्राप्ति होती है। भगवान् के समीप रहने से और उनके अनुकूल जीवन व्यतीत करने से नित नई उमंग उ[illegible] होती है, नवजीवन प्राप्त होता है। आत्मा की वाणी बिना भगवान् की भक्ति के सुनाई नहीं देती। जो भक्तजन आत्मवाणीको श्रवण करके अनुकूल जीवनचर्या करते हैं उनकी जीवनोद्देश्य की ओर उत्साहपूर्वक रुचि बढती है। जीवन साहससंपन्न होता है। मनुष्य कठिनाई में घबराता नहीं। सब अंगोंमें स्फूर्ति और गति प्राप्त होती है। शिथिलता और आलस्य से घृणा उत्पन्न होकर काम और क्रोध जो आलस्य के ही अनुचर हैं उनपर पुरुष विजयलाभ करता है।

विश्वासी जीवन ही विजयी जीवन है। विश्वासी कर्तव्यपरायण हुआ करते हैं। उनमें अकर्मण्यता नहीं रहती। विश्वासी ही नित्य सत्व गुण में स्थिर रह सकता है। अविश्वासी कठिनाई आनेपर गिर जाता है। विश्वासी को अपने आपपर भरोसा होता है और कर्तव्य को पूर्णतया विचार कर प्रेम से करता है और फल अपने भगवान् पर छोड देता है। विश्वासी के सिवा अन्यजन निष्काम कर्म नहीं कर सकते और नहीं कभी कर्तव्य को कर्तव्य के लिये कर सकते हैं। अविश्वासी का जीवन स्वार्थमय जीवन होता है और उसका स्वार्थ उसे काम और व्यसन के कीचड में फंसा कर नष्ट कर देता है। निःस्वार्थ जीवन बहुत कठिन है और ऐसा जीवन विश्वासी ही निभा सकता है। विश्वासी के आगे भगवान् की ज्योति का प्रकाश सदा बना रहता है और वह उसे सन्तमार्ग पर दृढ रखता है विश्वास में अकथनीय बल है। विश्वासी जीवन में इहलोक और परलोक दोनों का आनंद है। विश्वासी की कभी अपगति नहीं होती। विश्वासी यशमय जीवन व्यतीत करके जिस शान्ति से मृत्युको प्राप्त होता है वह कभी अविश्वासी को स्वप्न में भी नहीं आसकती।

विश्वासी के हृदय में प्रेम की आनन्दधारा परिपूर्ण होकर बहती है। दुःखरूपी गरम बातू हृदय में पहुंचता है तब वह भी शीतल हो जाता है। अत्यन्त दुःख की बात सुन कर भी विश्वासी के मुख का तेज कभी मन्द नहीं पडता। विश्वासी को निश्चय होता है कि उस का धर्म कर्तव्य करना है, कर्तव्य करते रहने पर उसका योगक्षेम स्वयं भगवान् करेंगे। विश्वासी का हृदय प्रेम से पूर्ण होता है उसके गृहस्थ में कभी कमी होती ही नहीं, क्यों कि वह सदा श्रेष्ठ कर्म में ही रत रहता है। कर्तव्य करते हुए उसे मृत्युका भय ही नहीं रहता॥



# दीर्घ आयुष्य ।

( लेखक— प्रो० माणिकराव )

दिनप्रतिदिन प्रजा निर्बल, अशक्त और अल्पायु होती जाती है । बिलकुल जवानी में ही जहां तहां खेदजनक वृद्धअवस्था और मृत्यु का आधिपत्य जमा हुआ दिखाई देता है । जवानी में ही दांत गिरने लगते हैं और नकली दांत लगाने की आवश्यकता होती है। स्कूल में जानेवाले नव जवानों को नकली आंखें ( चश्मा ) लगाए बिना कुछ काम ही करते नहीं बनता । १५।१६ वर्ष के लडके और लडकियों के बाल सफेद हो जाते हैं । और बालोंको काला बनाने वाले सैंकडों कलप ( खिजाब ) और तेल रोजीना निकल रहे हैं। शक्तिवर्धक पाक तो सभी स्थानों में मिलने लगे हैं । और कृत्रिम औषधि के लिए हजारों रुपये बर्बाद किए जा रहे हैं ।

वर्तमान युग सुधारों का और यंत्रों का है । अनेकानेक नए नए खोज किए जाते हैं। रेलगाडी, जहाज, ग्रामोफोन, सीनेमा, टेलीफोन, टेलीग्राफ, बेतार का तार आदि बातें निकलीं हैं । साथ ही इनमें आश्चर्य के सुधार भी हो रहे हैं । वैमानिक कला में भी प्रगति हो रही है । ये और इन्हीं के समान हजारों यांत्रिक खोजों के बलपर जो काम पहले हजारों राक्षसों से भी थोडे समय में होना असंभव था अब मनुष्य प्राणी चट से कर लेता है ।

इतना सब रहते भी अत्यंत दुःख की बात है कि ऐसी कोई नई बात अब तक न खोज सके जिससे कि मनुष्य की आयु बढ जावे । इसके विपरीत थोडे समय में कम मिहनत से हजारों मनुष्यों का संहार करने के साधन अवश्यही सैकडों निकले हैं; जैसे- डायनेमाइट, बाम्ब, टारपेडो आदि । कुछ संतोष होने योग्य बात यही है कि अमेरिका और जर्मनी जो सबमें बढे चढे हैं लोगों के सुधारकी ओर कुछ ध्यान देते हैं । वे उद्योग कर रहे हैं कि निम्न लिखित प्रश्न और उनके समान प्रश्नों का जबाब मिले. यथा मनुष्यजाति दीर्घायुषी और अजरामर कैसे होगी ? मनुष्य के आयु की मूल की मर्यादा कौनसी है ? प्रयत्न से क्या बहुत दिनतक जीवित रहना और वह भी आरोग्य से रहना-संभव है ? कुछ विद्वानों का मत है कि निसर्ग के नियम के अनुसार चलने से बहुत दिनतक जीवित रहकर भी मनुष्य अजरामर हो सकता है। कुछ लोग इस मत को बिलकुल ही नहीं मानते । वे कहते हैं कि दीर्घायुषी होने के लिए दीर्घायुषी मातापिता की ही आवश्यकता है । जिस बालक के माबाप ७० । ८० वर्ष की अवस्था में मरे हों वह बालक अपने शरीर की चाहे कितनी भी फिकर क्यों न करे वह सत्तर या अस्सी वर्ष से अधिक जीवित नहीं रह सकता । इससे उन्होंने एक नियम खोजकर निकाला है कि पिछले पांचसौ वर्षों में मनुष्य की आयु जितनी थी उससे अधिक वह जीवित नहीं रह सकता ।

हमारे पुराणों में कहा है कि लोमश, अश्वत्थामा, गोपीचंद, सनक, सनंदन, सनत्कुमार, नारद, ध्रुव, वसिष्ठ आदि प्राचीन कालके अनेक महापुरुष अमर हुए । परन्तु यूरप और अमेरिका आदि में जैसे जन्म और मृत्यु दर्ज की जाती है वैसी हमारे देश में प्रथा नहीं रही । अतएव हमारे देश में पांचसौ वर्ष का भी विश्वसनीय हाल नहीं मालूम हो सकता यूरोप, अमेरिका आदि स्थानों दीर्घ आयु का अनुभव करनेवाले मनुष्य का हाल उसकी जन्म और मृत्यु के साथ दर्ज किया हुआ मिल सकता है । आर्य शास्त्र के अनुसार सत्य युग में मनुष्य की आयुर्मर्यादा बहुत बडी थी । साथ ही बहुतेरे मनुष्यों में शक्ति थी कि वे अपनी इच्छा के अनुसार चाहे जितने दिन जीवित रह सकते थे । इसके बाद त्रेता और द्वापर में उत्तरोत्तर आयु कम होती गई । अन्त में कलियुग में तो वह सौ वर्ष की हो गई । तिसपर भी देड सौ, दो सौ वर्षतक जीवित रह कर मरे हुए या अब भी जीवित मनुष्य पाए जाते हैं ।

